॥ श्रीः ॥

# अथ बालतंत्रम्

( नानाविधौषधोपचारप्रयोगसंदर्भितम् )

विद्वद्वरकल्याणवैद्यविरचितम्

रोहतकजिलान्तर्गतबेरीनिवासिपण्डित-

वरनन्दकुमारराजवैद्यविरचितया

हिन्दीटीकया समेतम्



मुद्रक एवं प्रकाशकः

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,

खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, मुंबई - ४०० ००४.

संस्करण : अगस्त २०१९, संवत् २०७६

मूल्य : १०० रुपये मात्र ।



मुद्रक एवं प्रकाशक:
खेमराज श्रीकृष्णदास,™
अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,
खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग,
मुंबई - ४०० ००४.

Printers & Publishers
**Khemraj Shrikrishnadass**
Prop: Shri Venkateshwar Press
Khemraj Shrikrishnadass Marg,
7th Khetwadi, Mumbai - 400 004.

Web Site : http://www.khe-shri.com
E-mail : khemraj@vsnl.com

Printed by Sanjay Bajaj for M/s Khemraj Shrikrishnadass
Prop. Shri Venkateshwar Press, Mumbai-400004,
at their Shri Venkateshwar Press, 66 Hadapsar Industrial Estate,
Pune -411 013.

श्रीः

# अथ बालतंत्रस्थविषयानुक्रमणिका

**इति बालतंत्रस्यविषयानुक्रमणिका समाप्ता ।**

श्रीः

# अथ बालतंत्रम्

## भाषाटीकासमेतम्

**विघ्नव्रततिविध्वंसकारिणं दुःखहारिणम् ।। कल्याणोऽहं नमस्कुर्वे विघ्नेशं ग्रंथसिद्धये ।। १ ।। प्रयोगसारप्रमुखागमेषु प्रोक्तेशु शास्त्रेषु च सुश्रुताद्यैः ।। यदुक्तमेकत्र नियुक्तमस्मिन् ग्रंथे मया तत्खलु बालतंत्रे ।। २ ।। अष्टौ दोषास्तु नारीणां नवमः पुरुषस्य च ।। रक्तात्पित्तात्तथावाताच्छ्लेष्मणः संनिपातकात् ।। ३ ।। ग्रहदोषविकारेण देवतानां प्रकोपनात् ।। अभिचारकृताच्चैव रेतोहीनः पुमांस्तथा ।। ४ ।। काकवंध्या मृतवत्सागर्भस्राव्यस्तु याः स्त्रियः ।। आदिवंध्याश्च गीयंते दोषैरेभिन चान्यथा ।। ५ ।।**

दोहा – इष्टदेव के चरण को, नुत के बारंबार ।
बालतंत्र भाषा करूं, संस्कृत के अनुसार ।। १ ।।
जिले रोहतक वेरीपुरी है गो हमरो ग्राम ।
पंडित नंदकुमारजी, वैद्य हमारो नाम ।। २ ।।

विघ्नोंके विस्तारोंके नाश करनेवाले दुःखोंके हरनेवाले एतादृशविघ्नोंके ईश गणेशजी महाराजको ग्रंथकी आदिमें कल्याण नामक मैं वैद्य ग्रंथकी सिद्धिके लिये अर्थात निर्विघ्नतासे समाप्तिके लिये नमस्कार करता हूं ।। १ ।। सुश्रुतादिक मुनियोंके कहे हुए प्रयोगसारसे लेकर बहुत तंत्र हैं, उनके जो सार सुश्रुतादिकोंने कहा है वही सार इस बालतंत्रग्रंथमें नियुक्त किया है ।। २ ।। स्त्रियोंके आठ दोष होते हैं और नवमदोष पुरुषका होता है, रक्तसे १ पित्तसे २ वातसे ३ कफसे ४ संनिपातसे ५ ग्रहके दोषसे ६ देवताओंके कोपसे ७ अभिचारसे अर्थात् गुरु वृद्ध देवताओंके शापसे ८ ऐसे आठ प्रकारके स्त्रियोंके विकार होते हैं और पुरुषका वीर्यहीनताका एक दोष होता है ऐसे नव विकारोंसे संतानका अवरोध होता है अब स्त्रियोंके वंध्यापनके तीन भेद और कहते हैं, प्रथम काकवंध्या १ जिस स्त्रीके एक सन्तान होकर फिर नहीं हो. उसको काकवंध्या कहते हैं, दूसरी मृतवत्सा जिसके संतान हो होके मर जावें, उसको मृतवत्सा कहते हैं, तीसरी गर्भस्राषी जिस स्त्रीके गर्भस्थित हो होकर स्रव जाये गर्भ पूरा न हो उसको गर्भस्रावी कहते हैं, ऐसी तीन प्रकारकी वंध्या आठ प्रकारकी वंध्याओंसे अलग हैं. और एक आदिवंध्या जिसके

गर्भमात्र भी स्थित न हो. ये सब वंध्या अपने उदरके दोषसे होती हैं और कारणसे नहीं होती हैं। ३, ४॥

**पुष्पं तु जायते यस्याः फलं चापि न विद्यते॥ तस्या दोषविकारांश्च ज्ञात्वा कर्म समारभेत्॥ ६॥ यस्याः पित्तहतं पुष्पं प्राज्ञस्तदुपलक्षयेत्॥ पक्वजंबूफलाकारं कृष्णं स्रवति शोणितम्॥ ७॥ कटिशूलं भवेत्तस्या उदरं परिदह्यते॥ प्रदरं च करोत्युष्णमेतत्पित्तस्य लक्षणम्॥ ८॥ प्रत्यौषधं प्रवक्ष्यामि येन गर्भोभिजायते॥ उत्पलं तगरं कुष्ठं यष्टीमधुकचंदनम्॥ एतानि समभागानि छागीक्षीरेण पेषयेत्॥ ९॥ पिबेन्नारी त्रिरात्रं वा यावत्स्रवति शोणितम्॥ ततो योन्यां विशुद्धायामिमां दद्यान्महौषधिम्॥ १०॥ लक्ष्मणां क्षीरसंयुक्तां नस्ये पाने प्रदापयेत्॥ तेन सा लभते पुत्रं रूपवंतं महाकविम्॥ ११॥**

जिस स्त्रीके फूल आवे फल नहीं लगे अर्थात् ऋतुमती होवे गर्भाधान नहीं हो उसका आर्तव दूषित होता है प्रथम उसके विकारोंको देखके पश्चात् चिकित्सा करनी चाहिये॥ ६॥ जिस स्त्रीका फूल पित्तसे दूषित है उसका आर्तव वैद्यको देखना चाहिये. जैसा पका हुआ जामुनका फल होता है ऐसा काला रुधिर ऋतुकालमें योनिद्वारा स्रवे॥ ७॥ और कटिमें शूल हो पेटमें जलन हो हाथ पैर गरम रहें रुधिर नरम गिरे इतने लक्षण पित्तदूषित आर्तवके हैं। ८॥ अब इसकी औषध कहते हैं, जिससे यह विकार शांत हो और गर्भ स्थित हो—कमलगट्टा तगर, कूट, मुलहटी, सफेदचन्दन ये द्रव्य सब समान लेकर कूटकर बकरीके दूध में पीस कर कपडे से छान कर तीन दिन ऋतुकालमें स्त्री पान करे या जितनें दिन आर्तव जारी रहे उतने दिन तक पान करे इससे योनि शुद्ध हो जाने पर इस महौषधीको दे॥ ९॥ १०॥ लक्ष्मणा जडीको गौके दूधमें पीस कर छानकर १२ दिन तक सूंघने व पीने से स्त्री रूपवान, गुणी पुत्र को प्राप्त करती है॥ ११॥

**यस्या वातहतं पुष्पं फलं तस्या न विद्यते॥ अतिसूक्ष्मतरं रक्तं कुसुंभोदकसन्निभम्॥१२॥ कटिशूलं भवेत्तस्या योनिशूलं तथा ज्वरम्॥ १३॥ सहकारस्य मूलं च मूलं व्याघ्रीभवं तथा॥ बृहतीजंबुमूलेक्षीरेणालोडचसापिबेत्॥ १४॥ सप्ताहंपंचरात्रंवायावत्स्रवति शोणितम्॥ ततोयोन्यांविशुद्धायांलक्ष्मणां क्षीरसंयुताम्॥ १५॥ नस्येपानेचदातव्यंतेनसालभते सुतम्॥ यस्याः श्लेष्महतं पुष्पं तस्या नापि भवेत्फलम्॥ १६॥ बहुलं पिच्छिलं रक्तं नातिरक्तं बहेत्तदा॥ नाभिमंडलमूलेतुशूलंभवतिदारुणम्॥ १७॥ अर्कमूलंप्रियगुंचकुसुमंनाग-**

**केसरम् ।। बलांचातिबलांचैवछागीक्षीरेण पेषयेत् ।। १८ ।। त्रिफला-त्रिकटुंचैवचित्रकंसमभागिकम् ।। अजाक्षीरेणसंपिष्ट्वा चालोडचयुवती-पिबेत् ।। १९ ।। त्रिरात्रं पंचरात्रंवायावत्स्रवतिशोणितम् ।। ततो योन्यां विशुद्धायां लक्ष्मणां नसि दापयेत् ।। २० ।।**

जिस स्त्रीके वायुपीडित फूल आवे उसके फल नहीं लगे अर्थात् गर्भधारण नहीं करे, उसके लक्षण कहते हैं, खून बहुत सूक्ष्म रक्त कुसुंभके रंग सदृश आवे ।। १२ ।। और कटिमें शूल रहे अर्थात् दर्द रहे और योनिमें शूल रहे ज्वर रहे इतने लक्षण वायुपीड़ित ऋतु आनेके हैं । १३ ।। अब उसकी चिकित्सा लिखते हैं। आंबकी जडकी छाल दोनों कटेलियोंकी जड जामुनके जडकी छाल यह सममात्रा लेकर गौके दूधमें पीसकर वह स्त्री पीवे ।।१४।। पांच दिन तथा सात दिन जब तक रक्त स्रवे तब तक पीवे, पीछे योनि शुद्ध होनेसे लक्ष्मणा जडी दूधके साथ पीवे और संघे ।। १५ ।। यह उपाय करनेसे वह स्त्री रूपवान् गुणवान् पुत्रको प्राप्त हो । जिस स्त्रीके कफविकारसे पीडित फूल आवे उसके भी फल नहीं लगता है ।। १६ । अब उसके लक्षण कहते हैं, रक्त चिकना और घना पडता है और बहुत लाल नहीं अर्थात् प्याजी रक्त पड़ता है और नाभि में भयंकर दर्द रहता है । ।। १७ ।। अब उसकी चिकित्सा लिखते हैं, आककी जड, मेहँदी, लौंग, नागकेशर, खरेंटीकी जड, गंगेरनकी छाल यह सब औषधी सममात्रा लेकर बकरीके दूधमें घोटकर वह स्त्री पीवे ।। १८ ।। अथवा हरड, बहेडा, आंवला, सोंठ, मिरच, चीता, यह सब औषधी सममात्रा लेकर बकरीके दूधमें पीस कर घोल छान कर पीवे ।। १९ ।। तीन दिन तथा पांच दिन जितने दिन खून स्रवे उतने दिन पीवे, फिर योनि शुद्ध होने से लक्ष्मणा जडी बकरीके दूधमें घोट कर पीवे और सूंघे उस स्त्रीके गर्भ हो, रूपवान् गुणवान् पुत्र हो ।। २० ।।

**संनिपातहतं पुष्पं ज्वरस्तीव्रश्च जायते ।। शोणितं तु भवेत्कृष्णंचा-त्युष्णंपिच्छिलंबहु ।। २१ ।। कुक्षिदेशे तथायोन्यांकटयांशूलंचजायते ।। गात्रभंगोभवेत्तस्या बहुनिद्राचजायते ।। २२ ।। गंधर्वहस्तमूलं च, सह-कारंत्रिवृत्तकम् ।। उत्पलंतगरंकुष्ठंयष्टीमधुकचंदनम् ।। २३ ।। अजा-क्षीरेणपिष्टंतुसप्तरात्रंततःपिबेत् ।। रजोहात्पंचरात्रंचयावत्स्रवति शोणि-तम् ।। २४ ।। ततोयोन्यांविशुद्धायांश्वेतार्कक्षुद्रिणींतथा ।। लमक्षणांवं-ध्यकर्कोटींश्वेतांचगिरिकर्णिकाम् ।। २५ ।। गवां क्षीरेणसंपिष्यनसिपा-नंप्रदापयेत् ।। दक्षिणेलभुतेपुत्रं वामेपुत्रीं न संशयः ।। २६ ।।**

जिस स्त्रीके सन्निपातदोषसे दूषित ऋतु आवे उसके लक्षण कहते हैं, वह

स्त्री ऋतुमती हो जब बडा तीव्रज्वर हो, रक्त काला आने और बहुत गर्म और चिकना आवे ।। २१ ।। और कूखमें योनिमें कटिमें शूल हो अर्थात् पीडा हो और हडफोड रहे नींद ज्यादा आवे यह लक्षण त्रिदोष विकार ऋतु आनेमें होते हैं।।२२।। अब उसकी चिकित्सा कहते हैं, अरंडकी छाल, आमकी छाल, निसोत, कमलगट्टा, तगर, कूठ, मुलहठी, सफेदचन्दन ।। २३ ।। यह सब समान औषधी लेकर बकरीके दूधमें पीसकर ७ सात दिन पीवे अथवा जिस रोज ऋतुमती हो, उस रोजसे ५ पांच रोजतक पीवे, अव्वल यह मत है जहांतक खून गिरेव हांतक पीवे ।। २४ ।। फिर योनि शुद्ध होनेपर, सफेद आमकी जड, छोटी कटाईकी जड़, लक्ष्मणा जडी, बांझक कौडी, सफेद फूलकी विष्णुक्रांता ।। २५ ।। यह सब समान औषधी लेकर गौके दूधमें घोट छानकर नासिकासे वैद्य पिलावे दाहिनी नासिकासे पीवे तो पुत्र होवे और बाईं तरफकी नासिकासे पीवे तो पुत्री होय इसमें कुछ संदेह नहीं ।। २६ ।।

**पूर्वोक्तदोषहीनायाग्रहदोषो न संशयः ।। जन्मपत्रीं समालोक्य-ग्रहपूजां समाचरेत् ।। २७ ।। व्रतं तयाप्रकर्तव्यंमध्यमस्यग्रहस्य च ।। विकारेण यदा वंध्या स्फुटं चिह्नं तदा भवेत् ।। रोगनाशे भवेद्गर्भोना-त्रयाकार्या विचारणा ।। २८ ।। देवताकोपवंध्यायास्तस्याश्चिह्नंवदाम्य-हम् ।। अष्टम्यां च चतुर्दश्यामावेशोवेदना तथा ।।२९।। गोत्रदेवींस-माराध्यदुर्गामंत्रंततोजपेत् ।। गणनाथंसमभ्यर्च्यपुत्रंसालभलेध्रु वम्।।३०।। कृत्याकृतंयदादोषंशरीरेवेदना भवेत् ।। दुर्गामंत्रंजपेन्नारीततोगर्भोभवे-द्ध्रु वम् ।।३१।। अन्यद्वंध्याष्टकं वक्ष्येसर्वतंत्रेषु गोपितम् ।। त्रिपक्षीशुभ्र-तीसज्जात्रिमुखीव्याघ्रिणीबकी ।। ३२ ।। कमलीव्यक्तिनीचैवता-सांचिह्नं वदाम्यहम् ।। त्रिपक्षीनामयावंध्यात्रिपक्षेपुष्पिता भवेत् ।।३३।।**

पूर्व कहे हुए दोष रक्त, वायु, पित्त, कफ सन्निपात इन दोषोंके लक्षणों रहित स्त्री हो और गर्भधारण न करे तो ग्रहदोष होता है इसमें कुछ संदेह नहीं. अब उसकी या उसके पतिकी जन्मपत्रिका देखकर अवरोधक ग्रहका जप,पूजन, दान,हवन करावे तब सन्तान होवे ।। जो मध्यम ग्रह हो उसका व्रत उस स्त्रीके करना चाहिये । ।। २७ ।। जिस विकार से वंध्वा होती है उस विकारके लक्षण प्रकट होते हैं । उस विकारकी चिकित्सा करनेसे रोग निवृत्त होने पर गर्भस्थित हो जाता है इसमें कुछ ज्यादा विचार नहीं है ।। २८ ।। जो स्त्री देवताके कोपसे बांझ हुई हो उसके लक्षण कहते हैं : अष्टमीमें या चतुर्दशीमें उसके शरीरमें वेदना हो या इन तिथियोंमें ऋतु-मती हो, पीडा हो ।।२९ ।। तो उस स्त्री को गोत्रदेवीका आराधन कराना चाहिये, दुर्गापाठ करना चाहिये और गणेशजीका व्रत संकटाचतुर्थीका व्रतविधान करे

तब उस स्त्री को निश्चित पुत्र प्राप्ति होती है ।। ३० ।। और किसी स्त्रीने स्त्रीपर कुछ करा दिया हो उसका उपाय यह है :—छ: मास तक दुर्गापाठ करावे और देवीके प्रक्षालनके जलसे शिर, नाभि, कुच धोवे तो दोष मिटे । गुरुदेवके शापसे संतान नहीं हो तो गुरुदेवकी पूजा भक्तिकर आशीर्वाद लेवे और मनोवांछित भोजन वस्त्रदान देने पर सन्तान होये और जीवे । इतने लक्षण उपाय आठ प्रकारकी वन्ध्याके कहे हैं । ३१ ।। अब और भी आठ प्रकारकी वंध्या कहते हैं जो सर्व तन्त्रोंमें गुप्त हैं अब उनके नाम भेद लक्षण उपाय अलग २ कहते हैं । त्रिपक्षी १ शुभ्रति २ सज्जा ३ त्रिमुखी ४ व्याघ्रिणी ५ बकी ६ कमली ७ व्यक्तिनी ८ यह आठ प्रकारकी वंध्या हैं । अब इनके अलगअलग लक्षण कहते हैं । जो स्त्री तीन पक्षमें ऋतुमती हो उसको त्रिपक्षी कहते हैं । ३२ ।। ३३ ।।

**द्वेजीरकेश्वेतवचाकर्कोटयाश्चफलंसमम् ।। तण्डुलोदकसंपिष्टं-चोत्थितासूर्यसम्मुखी ।। ३४ ।। त्रिदिनं च पिबेन्नारीदुग्धभक्तंचभोज-नम् ।। तेनगर्भोभवेन्नार्याः सत्यमेतन्नसंशयः ।। ३५ ।। शुभ्रतीनामया-वंध्याचिह्नंतस्यावदाम्यहम् ।। गात्रसंकुचनंनित्यंदेहेचैवविवर्णता ।।३६।। गर्भस्तस्यानजायेतसज्जावंध्या च कथ्यते ।। अप्रमाणैश्चदिवसैस्तस्याः पुष्पं प्रजायते ।। ३७ ।।**

अब त्रिपक्षीकी चिकित्सा लिखते हैं। स्याहजीरा फेदजीरा, खुरासानीवच, ककौडाका फल ये औषधियां सब समान लेकर चावलोंके पानीसे पीसकर प्रभात समय स्नानकर सूर्यके सामने खडी होकर ३ दिन तक पीवे और दूध चावल भोजन करे तो उस स्त्रीके अवश्य गर्भ रहे यह सत्य वार्ता है, इसमें कुछ संदेह नहीं ।। ३४ ।। ३५ ।। अब शुभ्रती नामक वंध्याके लक्षण कहते हैं, गात्र सकुचा रहे और देहका रूप रंग विवर्ण हो जावे ।। ३६ ।। शुभ्रती नामक वंध्याके गर्भ स्थित नहीं होता है, इस ग्रन्थकी यह मान्यता है और तंत्रोंमें शुभ्रती वंध्याका इलाज लिखा है सो यहांभी लिखते हैं । नागकेशर टंक ३ हाऊबेर, टंक ३ मोर-शिखा टंक ३ मिसरी टंक १८ ये औषधियां पीस कपडछान कर पूडी टंक ३ तीन-की बनावे प्रातःकाल स्नानकर सूर्य सन्मुख खडी हो एक वर्णी गायके दूधसे पुडिया लेवे चावल दूधका भोजन करे और वस्तुका त्यागकरे, शुभतीवंध्याके संतान हो ।। अब सज्जानामक वंध्याके लक्षण कहते हैं, सज्जा वंध्याके ऋतु अप्रमाणित दिनोंमें आता है कभी ऋतु देरमें आता है। कभी ऋतु जलदी आता है उह स्त्रीको सज्जा वंध्या कहते हैं ।। ३७ ।।

**जीरेवचांसमंगांचगृह्णीयाच्छुभवासरे कर्कोटींभृंखलाकारींपिष्ट्वा तडुलवारिणा ।। दिनत्रयंयतानारीसूर्यस्यसम्मुखीपिबेत् ।। ३८ ।। सदु-**

**ग्धंषष्टिकान्नंचभक्षयेद्दिनसप्तकम् ।। तेनगर्भोभवेन्नार्यास्त्रिमुखीनामकथ्यते ।। ३९ ।। तस्याश्चिह्नंप्रवक्ष्यामिमैथुनेसलिलंस्रवेत् ।। भोजनेमैथुनेलौल्यं गर्भस्तस्या न विद्यते ।। ४० ।। व्याघ्रिण्याउत्तरेकालेऽपत्यमेकंप्रजायते ।। त्रिपक्ष्युक्तंप्रदातव्यमौषधंपुत्रदायकम् ।। ४१ ।। बक्यसृक्स्रवतेश्वेतंदश-मेऽष्टमकेदिने ।। असाध्या सातुविज्ञेया औषधं नैव कारयेत् ।। ४२ ।।**

अब सज्जा वंध्याकी चिकित्सा कहते हैं। स्याहजीरा, सफेदजीरा, खुरासानीवच, मंजीठ, ककोडी, हडजोडी ये दवाएं शुभ दिन सब समान लेकर चावलोंके जलमें बारीक पीस छानकर प्रातःकाल स्नानकर सूर्यके सामने खडी हो दिन ३ तीन तक यत्नसे नारी पीवे ।। ३७ ।। ३८ ।। दूध सांठी चावल दिन ७ भोजन करे इससे सज्जानाम वंध्याके गर्भ रहे संतान होवे अब त्रिमुखीनाम वंध्याके लक्षण कहते हैं ।। ३९ ।। मैथुन समयमें भोग करते योनिसे जल स्रवे और भोजनसे और मैथुनसे तृप्त न हो, भोजन मैथुनमें चित्त बहुत रखे, उस त्रिमुखी वंध्याके गर्भ स्थित नहीं होता है ।। ४० ।। अब व्याघ्रिणी वंध्याके लक्षण कहते हैं :– जिस स्त्रीके एक सन्तान अवस्था चढकर हो दूसरी होवे नहीं उसको व्याघ्रिणी वंध्या कहते हैं उसकी चिकित्सा वही है जो त्रिपक्षी वंध्याके लिये कही है, वही पुत्र देनेवाली औषधी देनी चाहिये ।। ४१ ।। अब बकी नाम वंध्याका लक्षण कहते हैं, बकी वंध्याके सफेद खून धातु सदृश आठवें दशवें दिन गिरे उसको बकी वंध्या कहते हैं यह असाध्य होती है इस वंध्याकी औषधी वैद्य न करे ।। ४२ ।।

**सलिलंस्रवतेयोन्याः कमलिन्यांनिरंतरम् ।। असाध्या साचविज्ञेया-औषधंनैवकारयेत् ।। ४३ ।। व्यक्तिनी नामवंध्यायाःप्रमेहोभवति स्फुटम् ।। रक्तापामार्ग जंबीजंशर्करामर्द्दकीफलम् ।। ४४ ।। औषधीं-रत्नमालांचगोदुग्धेनप्रपेषयेत् ।। त्रिसप्तदिवसं पीत्वा प्रमेहं नाशये-द्ध्रुवम् ।। ४५ ।। कृष्णागुरुं केसरं च कर्कोटीं सरलां तथा ।। द्वेजी-रकेसवत्सागोक्षीरेणालोड्य सा पिबेत् ।। ४६ ।। दिनत्रयं दुग्धषष्टिभो-जनंगर्भधारकम् ।। लक्षणानि परिज्ञाय ह्यौषधीं कारयेत्सुधीः ।। ४७ ।।**

इति श्रीकल्याणवैद्यकृते बालतंत्रे षोडशवंध्याप्रतीकारो नाम प्रथमः पटलः ।। १ ।।

अब कमलिनी वंध्याके लक्षण, कहते हैं, कमलिनी वंध्याकी योनिसे निरंतर पानी बहता है उस स्त्रीका वंध्यत्व असाध्य होता है उसकी औषध वैद्य नहीं करे उसके सन्तान होनी असंभव है ।। ४३ ।। अब व्यक्तिनी वंध्याके लक्षण कहते हैं। व्यक्तिनी वंध्याको प्रकटतासे प्रमेह होता है श्वेत धातु नित्य गिरती है सिद्धांत वार्ता यह है स्त्रियोंके प्रमेह होता नहीं है और यहां प्रमेह लिखा इसका यह तात्पर्य

है सोमनामक प्रदर हो जाता है अब इसका इलाज यह है कि लाल चिरचिराके बीज, मिसरी, आंवला, रतनजोत ये औषधियां सब बरोबर लेकर गौके दूधमें पीसकर छानकर दिन २१ तक पीवे तो व्यक्तिनीका प्रमेह निश्चय दूर हो जावे ।। ४४ ।। ४५ ।। प्रमेह दूर होने पर काला अगर, केसर, ककोडा, मोरशिखा, स्याहजीरा, सफेदजीरा ये सब औषधियां समान लेकर बछड़ेवाली गौके दूधमें पीस छानकर तीन ३ दिन पीवे ।। ४६ ।। तीन दिन गर्भधारण करनेवाली इस औषधीका सेवन करे और दूध चावलका भोजन करे, अवश्य गर्भ रहे, संतान हो इस बालतंत्रग्रंथमें सोलह प्रकारकी वंध्या कही हैं, उनके लक्षण, देखकर विचारकर वैद्यवर औषधी करे, जिससे यशको प्राप्त हो ।। ४७ ।।

इति श्रीपंडितनंदकुमारवैद्यकृतबालतंत्र भाषाटीकायां प्रथमः पटलः ।। १ ।

---

**पूर्वोक्तचिह्नहीनानां प्रतीकारं वदाम्यहम् ।। द्वेजीरके श्वेतवचावटपिप्पलबंदकी ।। १ ।। श्रृंगालकंठरोमाणिकर्कोटीफलमूलके ।। सहस्रमूलीं सवत्सागोक्षीरेणार्थदिनत्रयम् ।।२ ।। सूर्यस्य सम्मुखं पीत्वा क्षीरषष्टिकभोजनात् ।। गर्भोभवतिवंध्यायाध्रुवमस्मिन्नसंशयः ।। ३।। पुष्येवाशततारायांशंखपुष्पींसमाहरेत् ।। पिष्ट्वातद्रसमादायऋतुस्नाताचतत्पिबेत् ।। वंध्या गर्भंदधात्याशुनात्रकार्याविचारणा ।। ४ ।। श्वेतकुलित्थसंभूतंमूलंनागबलोद्भवम् ।। अपराजिता मृतुस्नातागोदुग्धेनसमंपिबेत् ।। दिनत्रयंतथासप्तगर्भोभवतिनान्यथा ।। ५ ।। अश्वगंधाभवंमूलंगोघृतेनसमन्वितम् ।। ऋतुस्नातापिबेन्नारीत्रिदिनैर्गर्भधारकम्।।६।।**

अब पूर्वपटलमें कही हुई जो वंध्या हैं उनके लक्षणोंसे रहित वंध्याओंके और प्रतीकार कहते हैं। सफेदजीरा स्याहजीरा, खुरासानी वच, बडकी डाढी, पीपलकी डाढी, स्याल के गलेका केश, ककौडीकी जड और फल, शतावर यह सब दवा समान लेकर कूट कपडछान कर ६ मासे बच्छावाली गौके दूधके साथ ३ दिन तक लेवे ।। १ ।। २ ।। स्नान कर सूर्यके सन्मुख खडी हो पीवे और दूध चावलका भोजन करे तो वंध्या स्त्रीके गर्भस्थित हो इसमें कुछ संदेह नहीं ।। ३ ।। पुनरुपायः। पुष्य नक्षत्रमें अथवा शतभिषा नक्षत्रमें धोलफूलीको पंचांगसमेत लाकर पीसकर उसका रस निकालकर ऋतुमती स्त्री स्नान करके पीवे तो वह वंध्या शीघ्रगर्भको धारण करे। इसमें कुछ संदेह नहीं ।। ४ ।। पुनरुपायः १ और तंत्रको लिखते हैं। गोरशिखाजडीको प्रथम दिन संध्याको निमंत्रित करे। अगले दिन प्रातःकाल पुष्य नक्षत्र आदित्यवार अथवा हस्त नक्षत्र आदित्यवार ऐसे

योगके दिन उपाड लावे फिर पीसकर एकवर्णी गौके दूधके साथ ऋतुस्नान कर सूर्य सन्मुख खडी होकर आर्द्रकेशों आर्द्रकपडों यह औषधी लेवे दुग्ध चावलका भोजन करे वंध्याके गर्भ रहे संतान हो। पुनरुपायः। सफेदकुलथी गंगेरणकी जडकी छाल, अपराजिताकी जड यह सब समान औषधी ऋतुस्नान करके कपिला गौके दूधके साथ पीवे दिन तीन तक तथा दिन सात तक तो वंध्या स्त्रीके गर्भ रहे, संतान हो ॥ ५ ॥ पुनरुपायः। असगंध नगौरी कूट कपडछान करके गौके घीमें मिलाय ऋतुस्नान कर दिन तीन चाटे तो वंध्यास्त्रीको गर्भ रहे संतान होवे ॥ ६ ॥

**सुश्वेतकंटकीमूलंतन्मयूरशिखाभवम् ॥ त्र्यहंगोपयसानारीपिबेग्दर्भोभवेद्ध्रुवम् ॥ ७ ॥ बीजपूरस्यबीजानि गोदुग्धेनचपेषयेत् ॥ पिबेग्दर्भोभवेन्नार्यास्त्रिदिनंषष्टिकादनात् ॥ ८ ॥ मेषीदुग्धीभवंमूलंगोदुग्धेनचसंपिबेत् ॥ ऋतुत्रये ततो गर्भोभवत्येव न संशयः ॥ ९ ॥ त्रिफलापिप्पलीद्राक्षालोध्रंजीर्णोगुडस्तथा ॥ वर्तिःकृतायोनिमध्येक्षिप्तागर्भकरीमता ॥ १० ॥ पिपप्लीदेवतादारुलाक्षागुग्गुलुर्निर्मिता ॥ वर्तिकायोनिमध्येतुक्षिप्ताशो धनकारिणी ॥ ११ ॥ शुण्ठीमुस्ताहरिद्रेद्वेबलाहिंगुमिसी परम् ॥ एषांवर्तिः कृता योनौक्षिप्ताशोधनगर्भकृत ॥ १२ ॥**

सफेद कटेलीकी जड मोरशिखाकीजड इन औषधियोंका चूर्णकर गौके दूधके साथ वंध्या स्त्री ३ दिन पीवे तो निश्चय गर्भ रहे और संतान हो ॥ ७ ॥ पुनरुपायः। विजौराके बीजोंको गौके दूधमें पीसे फिर दूधमें छानकर ३ दिन वंध्या स्त्री पीवे। और सांठीचावलका भोजन करे गर्भ स्थित हो संतान हो ॥ ८ ॥ पुनरुपायः। मेढासिंगी और दूधीकी जड ये औषधियां कूट कपडछान कर गौके दूधसे ३ दिन वंध्या स्त्री ऋतुमती हो उस समय पीवे तो गर्भस्थित हो इसमें कुछ संदेह नहीं ॥ ९ ॥ अब गर्भ धारण करनेवाली बत्तियोंको कहते हैं, बडी हरडें, बहेडा, आंवला, पीपल, मुनक्कादाख, लोद, पुराना गुड इन औषधियोंको कूट कपडछान कर फिर जलमें पीसकर कपडाके दवा लगाके बत्ती ३ अंगूठा समान मोटी आठ अंगुल लंबी बनाकर ऋतु समय योनिमें रक्खे, योनि शुद्ध हो, कोष्ठ शुद्ध हो, स्त्री गर्भधारण करे संतान हो ॥ १० ॥ अन्यावर्तिः ॥ पीपल, देवदार, लाख, गुग्गुलु इन दवाइयोंकी वत्ती करके अंगुल ८ की योनिमें रखे योनि शुद्ध हो, गर्भधारण करे, संतान हो ॥ ११ ॥ अन्वावर्तिः। सोंठ, नागरमोथा, हलदी, दारुहलदी, खरैंटी, हींग, सौंफ, गूगल, ये औषधियां सब समान लेकर बडी बारीक पीसकर कपडे पर लगाकरके बत्ती बनाकर योनिमें रक्खे तो योनि शुद्ध हो गर्भस्थित हो ॥ १२ ॥

गंधकं शंखचूर्णं च सममात्रां मनःशिलाम् ।।ज लेनसह संपिष्य-निक्षिपेद्योनिमंडले ।। १३ ।। वेदनाशोफकण्डूश्चहरत्येवनसंशयः ।। १४ ।। बलासिताढ्यातिबलामधूकंवटस्यशुंगंगजकेसरं च ।। एतन्मधुक्षीरगव्यैर्निपीतंवन्ध्यापिपुत्रंनियतं प्रसूते ।। १५ ।। एरंडधात्रीफलमातुलुंगबीजानि मूलं सितकंटकार्याः ।। दिनत्रयं क्षीरयुतंप्रपीतमेतत्सुखंगर्भवरं प्रधत्ते ।। १६ ।। अश्वगन्धाकषायेण पयः सिद्धं घृतान्वितम् ।। प्रातः पीत्वाऋतुस्नाता धत्तेगर्भंनसंशयः ।। १७ ।। पुष्योद्धृतंसद्विधिलक्ष्मणायामूलंतथान्यत्सहदेविकायाः ।। घृतान्वितंकन्यकयाप्रपिष्टंदुग्धेनपीतं प्रकरोतिगर्भम् ।। १८ ।।

योनिलेप कहते हैं आंवलासारगंधकर, शंखका चूना दोनोंके बराबर मनशिल इन तीनों दवाइयोंको जलमें पीसकर योनिके बीचमें रख दे अर्थात् लेप करने से योनिकी पीडा मिटे सोजा दूर हो खुजली योगिकी दूर हो इसमें कुछ संदेह नहीं ।। १३ ।। १४ ।। पुनर्वन्ध्योपायः । खरैंटी, मिसरी, सदहदेई, मुलैठी, बडकी दाढी, नागकेसर ये औषधियां सर्वसमान लेकर कूट कपड छानकर दूधमें सहद और घी मिलाकर दवा खाकर ऊपरसे यह दूध पीवे सातदिन तक करने पर अवश्य पुत्रको उत्पन्न करे ।। १५ ।। पुनरुपायः । अरंडकी गिरी आंवला, बिजौरेके बीज, सफेद कटेलीकी जड़ ये सब दवाई कूट कपडछान कर ऋतुस्नान किये पीछे वंध्या स्त्री दिन ४ गौके दूधके साथ पीवे तो सुखपूर्वक गभको धारण करे ।। १६ ।। पुनरुपायः । अगसंधका कषाय करके सिद्ध किये हुए दूधको धृत डालके ऋतुस्नाता पुनरुपायः । असगंधका कषाय करके सिद्ध किये हुए दूधको घृत डालकर ऋतुस्नाता वन्ध्या स्त्री प्रातःकाल पीवे तो गर्भको धारण करे इसमें कुछ सन्दह नहीं ।। १७ ।। पुनरुपायः ।। पुष्यनक्षत्रमें विधिपूर्वक लक्ष्मणा जडीकी जड लावे और सहदेईकी जड लावे फिर गौके घृतमें कन्याके पास पिसवाके गोली बांधकर गौके दूधके साथ वंध्या स्त्री पीवे तो गर्भ रहे ।। १८ ।।

पत्रमेकं पलाशस्यगर्भिणीपयसान्वितम् ।। पीत्वापुत्रमवाप्नोतिवीर्यवंतंनसंशयः ।। १९ ।। कुरंटमूलं धातक्याःकुसुमानिवटांकुराः ।। नीलोत्पलंपयोयुक्तमेतद्गर्भप्रदंध्रुवम् ।। २० ।। संयोज्यकर्षंवृभस्यमूलंतैलंप्रपीतं कुण्डवप्रमाणम् ।। स्त्रियापयोभक्तभुजा दिनांतेसुतंप्रदत्तेनियतंप्रशस्तम् ।। २१ ।। पुत्रसंजीविकामूलंशिवलिंगीफलान्वितम् ।। पुष्पोद्धृतंपयोमिश्रंपीतंगर्भप्रदंध्रुवम् ।। २२ ।। पुत्रसंजीविकामूलविष्णुक्रांतेशलिंगिकाः ।। पीत्वापुत्रमवाप्नोतिनकन्याजायतेस्फुटम् ।। २३ ।।

**रसः प्रपीतःसितकंटकार्यामूलस्यपुष्पंत्रिदिनंजलेन ।। मयूरमूलस्यचनासिकायादत्तेसुतंदक्षिणसंपुटेन ।। २४ ।।**

पुत्र होनेका उपाय ।। गर्भवती स्त्री पुनर्वसु नक्षत्रके दिन संध्यासमयमें पलाश वृक्षको निमंत्रित करे; प्रभात समय सूर्योदयमें जाकर पलाश वृक्षके पत्ते ३०० तीन सौ तोड लावे छायामें सुखाले फिर एक पत्ता रोज प्रातःकाल पीसकर गौके दूधके साथ जब तक संतान हो तब तक पीवे तो बड़ा पराक्रमी पुत्र प्राप्त हो, इसमें कुछ सन्देह नहीं ।। १९ ।। गर्भ रहनेका और उपाय कहते हैं—कुरंडकी जड़, धायके फूल, बडकी गोभां नीलोफर ये सब कूट कपडछान कर गौके दूधके साथ पीवे तो गर्भको पैदा करे इसमें संदेह नहीं ।। २० ।। पुनरुपायः ।। बांसेकी जड एक कर्ष १६ मासे मीठे तेलमें मिलाकर पीवे और संध्या समयमें दूध भातका भोजन करे तो वंध्यास्त्री श्रेष्ठ पुत्रको पैदा करे ।। २१ ।। पुनरुपायः ।। जीया पोताकी जड, शिवलिंगीका फल, पुष्यनक्षत्रमें लावे फिर गौके दूधके साथ यह औषधी पीई हुई निश्चय करके गर्भको पैदा करती है इसमें कुछ संदेह नहीं ।। २२ ।। जीयापोताकी जड, विष्णुक्रांता, शिवलिंगी यह औषधिऋतुस्नान किये पीछे गौके दूधके साथ पीवे तो गर्भधारण करे पुत्र हो कन्या नहीं उत्पन्न हो ।। २३ ।। अन्योपायः ।। सफेदकटेलीकी जडका रस दाहिनी नासिका से पीवे अथवा सफेद कटेहलीका फल जलमें पीसकर दाहिनी नासिका से पीवे अथवा मोरशिखाकी जड़का रस दाहिनी नासिकासे पीवे ३ दिन तो यह औषधी पुत्रको उत्पन्न करती है इसमें सन्देह नहीं ।। २४ ।।

**मंजिष्ठामधुकंकुष्ठंत्रिफलाशर्करावचा ।। अजमोदा हरिद्रेद्वेहिंगुतिक्तकरोहिणी ।। २५ ।। काकोलीक्षीर काकोलीमूलंचैवाश्वगंधजम् ।। जीवकर्षभकौमेदे रेणषुकाबृहतीद्वयम् ।। २६ ।। उत्पलंचंदनंद्राक्षा पद्मकंदेवदारुच ।। एभिरक्षमितैर्भागैर्घृतप्रस्थंविपाचयेत् ।। २७ ।। चतुर्गुणेनपयसायुक्ततन्मृदुनाग्निना ।। एतत्सर्पिर्नरः पीत्वा स्त्रीषु नित्यं प्रवर्तते ।। २८ ।। पुत्रान्संजनयेच्छ्रेष्ठाञ्छ्रीयुक्तान्प्रियदर्शनान् ।। वंध्या च लभतेगर्भंनात्रकार्याविचारणा ।। २९ ।। याचैवाऽस्थिरगर्भास्याद्यावाजनयतेमृतम् ।। स्वल्पायुषं प्रसूतेवायाचकन्याः प्रसूयते ।। ३० ।। कल्याणेयोगुणः प्रोक्तोगुणः सोप्यत्रवैभवेत् ।। हितमेतत्कुमाराणां सर्वग्रहविशोषणम् ।। ३१ ।। सिद्धकल्याणकंनाम घृतमेतन्महद्वरम् ।। वीर्यमस्य शतं वारं दृष्ट्वा च कथितं मया ।। ३२ ।।**

मंजीठ, मुलहठी, कूट, हरड, बहेडा, आंवला, मिसरी वच, अजमोद, हलदी दारुहलदी, हींग, कुटकी ।। २५ ।। काकोली, क्षीरकाकोली, असगंध, गौरी, जीवक

ऋषभ, मेदा, महामेदा, रेणुकबीज, खडीकटेहलीकी जड, पसरकटेलीकी जड, ।। २६ ।। कमलगट्टा, सफेदचंदनका बुरादा, मुनक्का दाख, पदमाख देवदार, ये सब दवाइयां एक एक तोला लेकर सेर भर घीमें पकावे ।। २७ ।। चार सेर गौका दूध डालकर दवाइयोंका कल्क करके मंद मंद अग्निसे पकावे फिर सब दूध जलजावे औषधी सिकजावे तब अग्निसे उतारले, ठंढा होनेसे घृत छानके शुद्ध-पात्रमें रखदे, यह घृत एक तोला रोज पुरुष पीवे तो स्त्रियोंमें नित्य प्रवर्त रहे बलहीन नहीं हो ।। २८ ।। इस घृतके प्रतापसे पुरुष बडे सुंदर और श्रेष्ठ और लक्ष्मीयुक्त पुत्रोंको उत्पन्न करे और वांझ स्त्री गर्भको धारण करे, इसमें कुछ विचार नहीं यह निश्चय है ।। २९ ।। जो स्त्री गर्भधारण न करे अथवा जो स्त्री मरी संतानको पैदा करती हो, अथवा स्वल्प आयुवाली संतानको पैदा करती हो अथवा जो स्त्री कन्याओंको पैदा करनेवाली हो, उन्हींको यह घृत हितकारी है ।। ३० ।। जो कल्याणघृतमें गुण कहे हैं वही गुण इसके भी हैं और बालकोंको भी यह हित है, सर्व बालग्रहोंको दूर करनेवाला है ।। ३१ ।।यह सिद्ध कल्याण नाम करके बडा श्रेष्ठ घृत है, सौबार इस घृतका गुण देखकर कल्याणवैद्यने कहा है ।। ३२ ।। इति सिद्धकल्याण घृतम् ।।

**गुडपलावलेहंचकृत्वातंडुलवारिणा ।। लीढ्वागर्भंन धत्तेस्त्रीसुरतै-करताभवेत् ।। ३३ ।। आरनालपरिपेषितंत्र्यहंवाणिपुष्पसहितं तु कामिनी ।। सत्पुराणगुडमुष्टिसेविनोगर्भमेवधरतेकदापि न ।। ३४ ।। पीतंज्योतिष्मतीपत्रंराजिकोग्रासनंत्र्यहम् ।। शीतेनपयसा पिष्टंकुसुमं जनयेद्ध्रुवम् ।। ३५ ।। शुंठीगुडेनसंपिष्टा भक्षयेद्दिनसप्तकम् ।। तेनगर्भो-भवेन्नार्याःसत्यंसत्यं मयोदितम् ।। ३६ ।।**

इति श्रीकल्याणवैद्यकृते बालतंत्रे साधारणवंध्यौषधकथननाम
द्वितीयः पटलः ।। २ ।।

गर्भ निरोध उपाय : –पुराना गुड ४ तोले लेकर चावलोंके पानी से अवलेह बनावे ७ दिन उसको चाटे उतनाही अंदाज हररोज चाटे तो वह स्त्री नित्य विषयमें रत रहने पर भी गर्भ धारण न करे ।। ३३ ।। अन्योपायः ।। जो स्त्री बणीके फूलको अर्थात् वाडीके फूलकी कांसीको ३ दिन कांजीके पानीसे घोटकर पीवे और एक मुष्टि पुराना गुडका सेवन करे तो गर्भको धारण कदाचित् नहीं करे ।। ३४ ।। स्त्रीके ॠतु आनेका उपायः मालकांगनीके पत्ते, राई, वच, विजयसार, ठंढे जालसे पीसकर कपडेसे छानकर ३ दिन पीवे तो गये हुए फूल फिर आने लगे निश्चत करके इसमें संदेह नहीं ।। ३५ ।। पुनर्गर्भोपायः ।। सोंठ और गुड दोनों

पीसकर ७ दिनतकस्त्री खावे तो स्त्रीके अवश्यगर्भ रहे कल्याणवैद्य कहता है यह वार्ता मैं सत्य कहता हूं ।। ३६ ।।

इति श्रीपण्डितनंदकुमारवैद्यकृतबालतंत्रभाषाटीकायां द्वितीयः पटलः ।। २ ।।

---

**शुक्रहीनस्यबैपुंसः कथयाम्यौषधीमहम् ।। माक्षिकंधातुमाक्षीकंलोहचूर्णशिलाजतु ।। पारदंचविडंगंचपथ्याभागसमन्वितम् ।। १ ।। घृतेनभावयित्वातुपात्रेकृत्वातुलोहजे ।। विडालपदमात्रंतुभक्षयेच्चदिनेदिने ।। २ ।। तस्यव्याधिजरामृत्युर्वर्षेणैकेन नश्यति ।। कामयेत्स्त्रीसहस्रंतुबहुशुक्रोबहुप्रजः ।। ३ ।। कपिकच्छुभवंमूलंक्षीरपिष्टंपिबेन्नरः ।। अक्षयंजायतेशुक्रंकामयेत्स्त्रीसहस्रशः ।। ४ ।। माषोयवः श्वदंष्ट्रावावानरीशतमूलिका ।। पयसापेषयेत्तेनपक्वयद्घृतपूपकम् ।। ५ ।। दिनांतेभक्षयेदेकं ततः क्षीरं पिबेन्नरः ।। षण्मासाम्यंतरेचैववृद्धोपितरुणायते ।। ६ ।। मासमेकंप्रयोगेणशुक्रवृद्धिर्भवेद्ध्रुवम् ।। ७ ।।**

जिस पुरुषके शरीरमें धातु न हो, उसका उपाय लिखते हैं–– शहद, सोनामक्खीकी भस्म, लोहसार, शिलाजीत, रससिंदूर, वायविडिंग, बडी हरडकी छाल, ये दवा सर्वसमान लेकर गौके घीकी भावना देकर लोहके बर्तनमें अर्थात् हमामदस्तेमें या खरलमें, सर्वदवाका एक जिगर करके नित्य एक वर्ष खावे ऐसा ग्रन्थका लेख है, हमारा मत यह है शरीरके बल माफिक खावे, वर्षभरके सेवन करनेसे रोग वृद्ध अवस्था, मृत्यु, सब नष्ट हो जाती हैं और हजारों स्त्रियोंके संग रमण करनेकी ताकत हो जाती है बहुत शुक्र शरीरमें पैदा हो जाता है और बहुतसी संतान होने लग जाती हैं ।। १ ।। २ ।। ।। ३ ।। पुनरुपायः ।। कौंच वृक्षकी जड दूधमें पीसकर जो पुरुष पीया करे तो उस पुरुषके शरीरमें अक्षयवीर्य पैदा होता है और वह पुरुष हजारों स्त्रियोंकी इच्छा करने लगता है ।। ४ ।। पुनरुपायः ।। उडद, जौ, गोखरू, कौंचके बीज, सफेद मुसली ये औषधियां सर्व समान लेकर कूट कपडछान करके दूधमें बारीक पीसकर उसका घेवर बनाले ।। ५ ।। फिर रात्रिको उसमेंसे ४ तोले खाकर ऊपरसे दूध गरम पीवे तो ६ छः महीने सेवन करनेसे वृद्ध पुरुष जवानके माफिक हो जाता है । ६ ।। और एक महीना खानेसे निश्चय शरीरमें वीर्यकी वृद्धी हो जाती है इसमें संदेह नहीं है ।। ७ ।।

**धातकीत्रिफलाचूर्णंरसेनेक्षुजकेनतु ।। भावयित्वा ततः पश्चान्मधुशर्करसंयुतम ।। ८ ।। जीर्णकायोपि तल्लीढ्वापिबेत्क्षीरंततोनिशि ।।**

कामयेत्स्त्रीसहस्राणि कामाग्निस्तस्यवर्द्धते ।। ९ ।। कपिकच्छुकमूलानितिलाश्चैवाश्वगंधिका ।। विदारीकंदसंचूर्णंषष्टिकातंडुलानिच ।।१०।। एतानिपयसापिष्ट्वाघृतेनसहपाययेत् ।। दिनेदिनेचसंभक्षेद्यदिनारीगृहे भवेत् ।। ११ ।। विदारीगोक्षुरंचैवपयसासहभक्षितम् ।। जीर्णकायेप्रदातव्यं सुरताग्निप्रदीपनम् ।। १२ ।। माषायवोऽश्वगंधाच वानरीशतमूलिका ।। कोकिलाक्षस्यबीजानिशाल्मल्लीचशतावरी ।। सघृतंपयसापीत्वाषण्ढोपिरमयेत्स्त्रियः ।। १३ ।। यवमाषोद्भवंचूर्णंशर्कराक्षीरमिश्रितम् ।। जीर्णांतेचपिबेत्क्षीरंशुक्रवृद्धिस्ततोभवेत् ।। १४ ।।

धायके फूल, हरड वडी, बहेडा, आंवला यह चारों दवा समान लेकर ईखके रसकी भावना देवे पीछे धूपमें सुखाकर बराबरकी मिसरी मिलाकर शहदमें चाटे ।। ८ ।। जिस पुरुषका शरीर जीर्ण भी हो गया हो वह भी रात्रिमें इस चूर्णको सहदमें चाटकर ऊपरसे दूध पीवे तो हजारों स्त्रियोंकी इच्छा करने लगे और कामाग्नि उसके अत्यंत बढ जाती है ।। ९ ।। कौंचवृक्षकी जड, सफेद तिल, असगंध, विदारीकंदका चूर्ण सांठी चावल ।। १० ।। यह सब समान औषधी लेकर कूट कपडछान करके ६ मासेकी फंकी लेकर ऊपर गरम दूधमें घी डालकर पीवे यह योग तब नित्य खावे जब घरमें स्त्री होवे. नहीं तो नित्य सेवन करना नहीं चाहिये ।। ११ ।। विदारीकंद और गोखरू इन दोनोंका चूर्ण दूधके संगखाना चाहिये यह चूर्ण वृद्ध पुरुषोंके भी कामाग्निको उत्पन्न कर सकता है ।। १२ ।। अन्योपायः ।। उडद, यव, असगंध, कौंचके बीज, सफेद मुसली, तालमखाना, सिंभलकी मुसलीं, सतावर यह औषधी सर्व समान लेकर कूट कपडछान करके घृतमें मरकोइके दूधके साथ पीवे तो नपुंसक पुरुष भी स्त्रियोंके संग रमण करने लग जाता है ।। १३ ।। अन्योपायः ।। यव और उडद इन दोनोंका चूर्ण मिसरी सहित दूधके साथ पीवे और यह हजम हुए पीछे फिर दूधको पीवे तो वीर्यकी वृद्धि हो देह पुष्ट हो नामर्द मर्द हो जावे ।। १४ ।।

धात्रीफलोद्भवंचूर्णरसेनेक्षोः सुभावितम् ।। विबुधो बहुधापश्चात्पेषयित्वापुनः पुनः ।। १५ ।। मधुशर्करयायुक्तंसमभागेनकारयेत् ।। पुरुषाणांचनारीणांप्रयोक्तव्यंसुताप्तये ।। १६ ।। शतावरींतुनिष्पीडचरसप्रस्थद्वयं हरेत् ।। तैलंतेनपचेत्प्रस्थंक्षीरं दत्त्वाचतुर्गुणम् ।। १७ ।। तत्तैलंचपचेद्धीरः शनैर्मृद्वग्निनाशुभम् ।। औषधीनांततोपागंदायपयेत्कर्षमात्रकम् ।। १८ ।। शतपुष्पादेवदारुमांसीशैलेयकंवचा ।। चंदनंतगरंकुष्ठमे- ।। लाचांशुमती बला ।। १९ ।। रास्नाचैवाश्वगंधाचविडंगंमरिचानि च

पीलुपर्णीचत्वक्त्वक्पत्रंतथागंधर्वहस्तिका ।। २० ।। सैंधवंचमसंदद्याद्विश्वभेषजमेवच ।। २१ ।। एषां कल्कैः पचेद्धिमाञ्शृंगवेररसेततः ।। सिद्धंज्ञात्वासमुत्तार्यमर्द्दयेच्छुभवासरे ।। २२ ।। कुब्जायेवामनाश्चैवपंगुपादजडाश्चये ।। महावातेन ये भग्नाहितंतेषां विसर्पणाम् ।। २३ ।। संकोचनेतुगात्राणांसन्निपाते चदारुणे ।। गंबिरोगेचहृद्दृच्छूलेहितमेताच्छिरोग्रहे ।। २४ ।। शमयेत्वक्षिशूलानिकर्णशूलान्यनेकशः ।। रोगानन्तर्गलोत्थांश्चसर्वानितव्यपोहति ।। २५ ।। येषांशुष्यतिवैकामोयेषांचित्तभ्रमोभवेत् ।। क्षीणेन्द्रियाश्चयेमर्त्याजरयाजर्जरीकृताः ।। २६ ।। मंदमेधाविनोयेचश्रुतिर्येषांप्रणश्यति ।। भुक्तंनजीर्यते येषामग्निर्मन्दतरोभवेत् ।। २७ ।। याचवंध्याभवेन्नारीकाकवंध्याचयाभवेत् ।। योनिरोगगताकाचिद्गर्भंगृह्णातियानवा ।। २८ ।। प्रमेहेषुचसर्वेषुह्यंडबृद्धिगदेषुच ।। भ्रमेषुपांडरोगेषुकामलायामिदंहितम् ।। २९ ।। अपस्मारंगंडमालां वातशोणितमेवच ।। पिटकाः सर्वकुष्ठांश्च दद्रुं पामां विर्चचिकाम् ।। विनिहंतिज्वरान्सर्वान्वातपित्तकफोत्थितान् ।। ३० ।। मासमेकंपिबेद्यस्तु यौवनस्थःपुनर्भवेत् ।। कामाग्निजननंचैतद्बलवीर्यविवर्द्धनम् ।। ३१ ।। नस्येपानेतथाभ्यंगेनरोनित्यंचसेवयेत् ।। एनतच्छतावरीतैलंनरनारीहितावहम् ।। ३२ ।। इति शतवारी तैलम् ।।

पुनरुपायः ।। सूखे आवलोंके चूर्णमें ऊखके रसकी भावना देवे, पीछे छायामें सुखाकर फिर भावना देवे, इस तरह वैद्य बारबार ७ भावना दे ।। १५ ।। पीछे समान भाग शहद मिसरी मिलाकर अवलेह पकाले फिर पुरुषको या नारीको खवावे तो शरीरमें बल बढ़े, धातु बढे, संतान हो ।। १६ ।। अब शतावरी तेलको कहते हैं। हरी शतावरको लेकर कूटकर रस २ सेर निकाले फिर वह रस और तिलोंका तेल १ सेर पचावे और उसमें ४ सेर गौका दूध डाले ।। १७ ।। फिर उस तेलको वैद्य मंदाग्निसे शनैः शनैः पकावे और ये दवाइयां एक एक तोला लेकर कल्कबनाकर उसमें पचते समय डाल दे ।। १८ ।। सौंफ, देवदार, बालछड, छालछरीला, वच, लालचंदन, तगर, कूट, इलायची, अंशुमती, खरेटी ।। १९ ।। रासना, असगंध, वायविडंग, स्याहमिरच, पीलुपर्णी, दालचीनी, पत्रज, एरंडकी जडकी छाल ।। २० ।। सेंधानमक सोंठ यह सब दवा समान एक एक तोला लेनी चाहिये ।। २१ ।। इन दवाइयोंका कल्क करके बुद्धिमान् वैद्य तेलको पकावे फिर अदरखका अर्क देकर पकाना चाहिये जब पकजावे तब अग्निसे उतार लेवे, सुन्दर पात्र में छानकर रख देवे अच्छे शुभ वारसे मालिश करना सुरू करे, इतनी

बीमारियोंको दूर करता है ।। २२ ।। जो मनुष्य कूबडे हैं और बौने हैं और पांगले हैं और जिनके पैर रह ये हों और महावात करके तो भग्न हों, अर्थात् अर्द्धाङ्ग-वात जिसके हो और जिसके विसर्प रोग हो, उनको यह तैल बडा हितकारी है ।। २३ ।। अंगसकुचरोगमें, संनिपातमें, वायुगांठमें, हृदयशूल में, शिरके दर्दमें और शिरके भारीपनेमें यह तैल बहुत बडा हितकारी है ।। २४ ।। नेत्रकी शूलको और कानकी शूलको यह बहुत जलदीडालनेसे शमन कर देता है और गलेके अन्दरके जितने रोग हैं सबको नष्ट कर देता है ।। २५ ।। जिन पुरुषों का काम सूख जाता है अर्थात् नपुंसक हो जाते हैं और जिनका चित्तभ्रम होता है और जिनोंकी इंद्रियमें कम ताकत हो जाती हैं और जो वृद्धावस्थासे बिलकुल कम ताकत हैं, उनको यह बडा हितकारी है ।।२६।। जिन पुरुषोंकी बुद्धि कम है, और जो सुनता नहीं है और जिनके भोजन किया हुआ हाजमा नहीं होता है और जिनोंका जठराग्नि मंद है, उन्होंके वास्ते यह तेल बडा हितकारी है ।। २७ ।। जो स्त्री वांझ होती है और जिन स्त्रियोंके एक संतान पुत्री होवे फिर नहीं हो और जिन स्त्रियोंके योनिरोग हैं, अथवा जो स्त्री गर्भको नहीं ग्रहण करती है उनको यह तैल बडा हितकारी, है ।। २८ ।। संपूर्ण प्रमेहोंमें, अंडवृद्धि रोगमें, भ्रममें, पीलियामें और कमलवायमें यह तैल बहुत हितकारी है ।। २९ ।। मृगीको, बेलको, वातरक्तको, फुनसियोंको सर्वकुष्ठोंको, दादको, पामाको, व्योचीको, और सब तरहके बुखारोंको यह तेल नष्ट कर देता है ।। ३० ।। जो पुरुष एक मास इसको पीवे तो वह वृद्ध भी हो परंतु फिरसे जवान हो जावे, यह तैल कामको तेज करता है और बलवीर्यको बढाता है ।। ३१ ।। सूंघनेमें और पीनेमें और मालिश करनेमें इस तेलको नित्य वर्तन चाहिये; यह जो शतावरी तैल है सो पुरुष स्त्रीको सर्वथा हितका देनेवाला है ।। ३२ ।। इति शतावरी तैलम् ।।

**पिप्पलीलवणोपेतौबस्तांडौक्षीरसर्पिषा ।। साधितौ भक्षयेद्य-स्तुसगच्छेत्प्रमदाशतम् ।। ३३ ।। बस्तांडसिद्धेपयसिसाधितानसकृत्तिलान् ।। यः खादेत्सपुमान्गच्छेत्स्त्रीणांशतमपूर्ववत् ।। ३४ ।। चूर्णंविदा-र्याश्चितंस्वरसेनैवभावितम् ।। सर्पिःक्षौद्रयुतंलीढ्वा दशगच्छेन्नरोङ्गनाः ।। ३५ ।। एवमामलकीचूर्णंस्वरसेनैवभावितम् ।। शर्करामधुसर्पिर्भ्यांयु-क्तंलीढ्वापयः पिबेत् ।। एतेनाशीतिवर्षोपियुवेव रमतेसदा ।। ३६ ।। स्वयंगुप्तेक्षुरकजबीजचूर्णंसशर्करम् ।। धातोस्तेननरः पीत्वापयसानक्षयं-व्रजेत् ।। ३७ ।। उच्चटाचूर्णमप्येवंक्षीरेणोह्यममुच्यते ।। शतावर्यच्चटा-चूर्णंपीतंक्षीरेणचोत्तमम् ।। ३८ ।। कर्षन्मधूकचूर्णस्यघृतक्षौद्रसमन्वितम् ।।**

**पयोनुपानंयोलिह्यान्नित्यंवेगशतोभवेत् ।। ३९ ।। मुसलीकंदचूर्णंच-गुडूचीसत्त्वसंयुतम् ।। वानरीगोक्षुराभ्यांचशाल्मलीशर्करामलैः ।। आलो-डचघृतदुग्धाभ्यांपाययेत्कामवृद्धये ।। ४० ।।**

**अब और नपुंसकका उपाय कहते हैं।**

बकरेके अंडकोश लेकर पीपल नमकडालकर दूध और घीमें उनको पकाके जो पुरुष खावे तो वह शतस्त्रियोंको सेवन करने लग जाता है ।।३३।। अन्योपायः ।। बक-रेके अण्डोंसे सिद्ध किये हुए दूधमें सिद्ध किये हुए तिलोंकोजो पुरुषखावे वह शतस्त्रियोंके संग गमन कर सकता है और ऐसी ताकतसे गमन करे मानो पहिले कियाही नहीं है ।। ३४ ।। पुनरुपायः ।। विदारीकंदका चूर्ण कपडछान करके और विदारीकंदके रसकी ७ भावना देकर फिर बराबरकी मिसरी मिलाकर घीमें मरकोइके रखदे जिसमेंसे १ तोला शहदमें चाटे तो वह पुरुष दश स्त्रियोंके संग रमण करने लग जाता है ।। ३५ ।। पुनरुपायः ।। सूखे आवलोंका चूर्ण कपडछान कर हरे आवलोंके रसकी ७ भावना देकर छायामें सुखाकर बराबरकी मिसरी मिलावे; फिर घीमें मरकोइके शहदमें १ तोला चाटे ऊपर गौका दूधगरम-मीठा डालकर पीवे, तो अस्सी वर्षका वृद्ध भी जवानोंकी तरह रमणकरने लग जाता है ।। ३६ ।। पुनरुपायः कौंचके बीज और तालमखाना इन दोनोंका चूर्ण कपडछान करके बराबरकी मिसरी मिलाकर १ तोला फंकी लेकर ऊपरसे दूध पीवे तो उस पुरुषकी धातु क्षीण नहीं होवे ।। ३७ ।। पुनरुपायः ।। सफेदघुंघचीका चूर्ण कपडछान कर दूधके साथ पिया हुआ ताकत देनेमें बडा श्रेष्ठ है और शता-वरी, सफेद घुंघची इन दोनोंका चूर्ण दूधके साथ पिया हुवा निहायत उमदा है। ।। ३८ ।। अन्योपायः ।। मुलहठीका चूर्ण १ तोला घी मिलाकर शहदमें चाटे और ऊपरसे दूध पीवे तो १०० स्त्रियोंके संग सौ वेग करने लग जावे ।। ।। ३९ ।। अन्योपायः ।। सफेद मुसलीका चूर्ण और उसीके समान गिलोय सत और कौंचके बीज, गोखरू, सिंभलकी मुसली, मिसरी, आंवला सब समान लेकर कूट कपड़छान कर घीमें मरकोइके दूधके साथ पीनेसे कामवृद्धि हो इंद्री प्रबल हो धातु पुष्ट हो ।। ४० ।।

**गोक्षुरकःक्षुरकःशतमूलीवानरिनागबलातिबलाच ।। चूर्णमिदं पयसा सह पेयं यस्य गृहे प्रमदाशतमस्ति ।। ४१ ।। वाराहीकंदशृङ्गा-टकपलयुगलं चूर्णितं किंचिदाज्ये भ्रष्टं जातदिलत्वक्सुरकुसुमकणाके-सराणां पलं च ।। श्वेतासर्वैः समानांपयसिदशगुणेसाधुपक्त्वा महिष्याः कामोद्बोधायकार्य्यास्तदनुचवटकाःकामुकैः शुक्रवृद्ध्यै ।।४२।।**

एनांसदासेव्यमानोवृद्धोपितरुणायते ।। तरुणीनांशतंयातितरुणस्यतुकाकथा ।। ४३ ।। लघुशाल्मलिमूलेनतामूलीसुचूर्णिताम् ।। सर्पिषापयसापीत्वा-नरश्चटकवद्भवेत् ।। ४४ ।। वृद्धशाल्मलिमूलस्य रसं शर्करया पिबेत् ।। एतत्प्रयोगात्सप्ताहाच्छुक्रवृद्धिः प्रजायते ।। ४५ ।।

गोखरू, तालमखाना, सफेद मुसली, कौंचके बीज, गंगेरणकी छाल, सह-देईकी जड इन दवाइयोंको कूट कपडछान करके बराबरकी मिसरी मिलाकर फिर यह चूर्ण दूधके साथ जिसको पीना चाहिये जिसके घरमें शतस्त्री हों। अर्थात् सौ स्त्रियोंको सेवन करनेकी ताकत करता है ।। ४१ ।। अन्योपायः ।। वाराहीकंद, सिंघाडे ये दोनों पल २ ग्रहण करके कूट कपड़छान करके घीमें जरा भूने फिर तेजपात, दालचीनी लौंग, पीपल छोटी केसर यह एक एक पल ग्रहण करे, फिर सबकी बराबरकी मिसरी ७ पल लेकर उसमें मिलादे फिर भैंसका दूध दशगुणा ७० पल लेकर उसमें खूब पकाकर खोवा बनाले और उसकी दो दो तोलेकी गोली बनाले। कामवृद्धि के लिये पुरुष नित्य खाये तो धातुवृद्धि हो ।। २४ ।। इन गोलियोंको नित्य सेवन करनेसे वृद्ध पुरुष भी जवान हो जाता है और जवान पुरुष सेवन करे तो क्या कहना है ।। ४३ ।। पुनरुपायः ।। छोटी सिंभलकी मुसली और सफेद मुसली इनको कूट कपडछान कर बराबर मिसरी मिलाकर १ तोलाकी फंकी लेकर ऊपरसे गरम दूधमें घी डालके पीये तो पुरुष चिडाकी तरह कई बार विषय करे ।। ४४ ।। अन्योपायः ।। बड़ी सिंभलकी मुसलियोंका रस ४ तोले लेकर उसमें मिसरी एक तोला डालकर ७ दिन पीनेसे वीर्यकी वृद्धि हो और कामदेवकी वृद्धि हो ।। ४५ ।।

त्रैकक्षीरविदारिकाकुरबकश्वेताढकार्द्धार्द्धकं प्रस्थं शाल्मलिमूलजा-तरसतो नीत्वा तथाग्नौ पचेत् ।। चातुर्जातफलान्वितो मधुयुतःकार्यःपरं शुक्रलोलेहोऽयंपलितांतकोबलकरः ख्यातोवलीनाशकः ।। ४६ ।। शता-वरी गोक्षुरकं च दर्भंश्रृंगाटकंनागबलात्मगुप्ता ।। सितासमानं निशि चूर्णमेषां दुग्धेन पीतं प्रकरोति पुष्टम् ।। ४७ ।। विशदाफलबीजानां-चूर्णंपीतंनिशामुखे ।। पयसावर्षमात्रेणषंढत्वंनाशयेद्ध्रुवम् ।। ४८ ।। खस-फलशुंठीक्वाथः षोडशशेषः सितायुतः पीतः ।। कुरुते रतौ न पुंसो रेतः पतनं विनाम्लेन ।। ४९ ।। जातीफलार्ककरहाटलवंगशुंठी कंकोल-कुंकुमकणामृगनाभिजानि ।। एतैः समानमहिफेनमनेन तुल्यां श्वेतां निधाय मधुना वटकं विदध्यात् ।।५० ।। माषद्वयोन्मितममुं निशि

भक्षयित्वामिष्टंपयस्तदनुमाहिषमाशु पीत्वा ।। कुर्वन्तुकामुकजनान्-तुबिंदुपातंचेतांसितेनचकितानिकलावतीनाम् ।। ५१ ।।

अन्योपायः ।। त्रिफला, क्षीरकाकोली, विदारीकन्द, कुरबक वृक्षकी छाल और मिसरी, सब औषधी आधा आधा आढक लेनी चाहिये और सिंभलकी मुसलियोंका रस १ सेर लेकर अग्निके ऊपर शनैः शनैः पकाये फिर जरा गाढा हो जाने पर उसमें तज, पत्रज, इलायची; नागकेसर इन दवाइयोंका चूर्ण करके डाल देना चाहिये । अवलेह पक जानेपर नीचे उतारकर अनुपान से शहद मिलाना चाहिये । यह अवलेह बहुत ज्यादा शुक्र पैदा करनेवाला है और सफेद बालोंको स्याह कर देता है बलकारक यह अवलेह विख्यात है और शरीरकी गुलझटोंको दूर करता है ।। ४६ ।। पुनरुपाय :।। शतावर, गोखरू, डाभकी जड, सिंघाडे, गंगेरणकी छाल, कौंचके बीज,; सब दवा समान लेकर कूट कपडछान कर बराबरकी मिसरी मिलाकर १ तोला चूर्ण रातको फांककर ऊपरसे दूध पीवे तो धातु पुष्ट हो । ।। ४७ ।। अन्योपायः ।। शालममिसरीको कूट कपडछान कर रात्रिको ६ मासे फांककर ऊपरसे दूध पीवे एक वर्षभर सेवन करनेसे नपुंसक पुरुषका नपुंसकपना दूर हो । धातु बढे, इंद्री प्रबल हो ।। ४८ ।। अब बंधेजका उपाय लिखते हैं ।। पोस्तेके डोडे और सोंठ तोला तोला लेकर सोलह गुना पानी चढाकर अष्टांश शेष रहनेपर मिसरी १ तोला डालकर पीने से विषय करते समय जब तक खटाई न खाये वीर्यपात नहीं होता ।। ४९ ।। पुनरुपायः ।। जायफल, आककी जड अकर्करा, लौंग, सोंठ, कंकोल, केशर, पीपल, कस्तूरी इन सबके बराबर अफीम, अफीमके बराबर मिसरी लेनी चाहिये सबको कूट कपडछान कर शहदमें गोली बना लेनी चाहिये ।। ५० ।। रात्रिको २ मासे खाकर ऊपर भैंसका दूध पीठा मिलाकर गरम पीये तो वीर्यपात पुरुष न करे और स्त्रियोंका चित्त प्रसन्न हो जावे ।। ५१ ।।

आर्द्रेचरटीछत्रेनव्येकंदेसुदर्शनाख्यस्य ।। साधितमतसीतैलंबिंदुजवंनाभिलेपतोधत्ते ।। १ ।। इतिग्रंथान्तरस्य योगः ।। कांचनस्यफलमूलदलानां पूगचूर्णसहितेनरसेन ।। लिंगलेपमसकृत्प्रहरार्द्धंबिंदुवेगधरणायनिबद्धम् ।। ५२ ।। अहिफेनंदुग्धशुद्धं रक्तिकात्रितयोन्मितम् ।। बिंदुवेगंध्रुवंधत्तेसितयानिशिसेवितम् ।। ५३ ।। सूकरविशश्चमधुनालिंगलेपःकृतःसुरतावसरे ।। द्रावयतिवारवनितावारंवारमनेकधानियतम् ।। ५४ ।। चूर्णितैर्मधुसंयुक्तैर्महाराष्ट्रीफलच्छदैः ।। लिंगलेपेन सुरतेद्रवोभवतियोषिताम्।।५५।।कासीसंस्फाटिकामाजुफलंक्षौद्रेणघर्षयेत्।।

तेनलिंगेकृताल्लेपाद्रतौद्रवतिचांगना ।। ५६ ।। मोचरसामलकीत्वक्का-कमाचीभिरनुनिशं सुभगा ।। स्वभगेविधायवर्ति सुरते कांतसुखंकुरुते ।। ५७ ।। भगस्यक्षालनंकृत्वातक्रेणामलकशृतैः ।। रतेपिकामिनीकामं-बालेवकुरुतेऽनिशम् ।। ५८ ।।

इति श्रीकल्याणवैद्यकृते बालतंत्रे पुरुषवीर्यवृद्धिकथनं नाम तृतीयः पटलः ।। ३ ।।

अब धातुबंदके लिये लेप कहते हैं, धतूरा वृक्षके फल जडपत्तोंके रसमें सुपारीका चूर्ण खूब बारीक पीसकर लिंगपर लेप करे चार घड़ी पीछे विषय करे धातुका बंधेज रहे स्त्रीका चित्त प्रसन्न हो ।। ५२ ।। अन्योपायः ।। अफीमको दूधमें शोधले पीछे अफीम ३ रत्ती, मिसरी १ तोलामें रखकर रात्रिको सेवन करके ऊपर से दूध पीवे तो वीर्यका वेग स्थित हो, स्त्री पुरुष आनंद प्राप्त हो ।। ५३ ।। अब स्त्री प्रवण लेप कहते हैं ।। सूकरकी विष्ठाको शहदमें मिलाकर विषय करते समय लिंगपर लेप कर विषय करे तो स्त्री वारंवार द्रवे और इंद्री शिथिल न पडे ।। ५४ ।। जल पीपलीके फल, पत्ते लेकर खूब बारीक कूट कपडछान कर, शहदमें मिलारक इंद्रियपर लेपकरके विषय करनेसे स्त्रीद्रव जाती है ।। ५५ ।। हीरा-कसीस, फटकड़ी, माजूफल इनको कूट कपडछानकर शहदमें रगडकर लिंगपर लेप करके विषय करंतो स्त्री द्रव जाती है ।। ५६ ।। अब योनिसंकोचन लिखते हैं ।। तज, मोचरस आंवलासूतका, काकमाची इन दवाइयोंको कूट कपडछान कर जलमें पीस बत्ती बनावे फिर स्त्री अपनी योनिमें रक्खे तो विषय समय में पुरुषको बडा आनंद प्राप्त होता है । योनि अत्यन्त संकोचको प्राप्त हो जाती है ।। ५७ ।। जो स्त्री अपने भगको गौकी छाछसे या आंवलोंका काढा बनाकर नित्य धोये तो उसकी भगनिहायत तंग हो जाती है और विषयमें वह स्त्री बालास्त्रीकी माफिक आनन्द देती है ।। ५८ ।।

इति श्रीपंडितनंदकुमारवैद्यकृतबालतंत्रभाषाटीकायां तृतीयः पटलः ।। ३ ।।

---

शुद्धार्तवां दोषविमुक्तशुक्रःसुगंधलेपैः परिलिप्तगात्रः ।। प्रशस्त-नक्षत्रदिने प्रहृष्टां नारीमुपेयाद्दयितः सुतार्थी ।। १ ।। सेवेतवाजीकरणां-श्चनित्यंदुग्धंपिबेच्छर्करयाविमिश्रम् ।। दानेनमानेनचभूसुराणांमोदंविद-ध्याद्विधिनोपयुक्तः ।। २ ।। दिनेषुयुग्मेषुपुमान्प्रदिष्टःप्रोक्तान्यथास्त्रीत-दनल्पबुद्धिः ।। विचार्यसर्वंसुखितः प्रमत्तः प्रवृद्धशुक्रोदयितामुपेयात्

॥ ३ ॥ आहाराचारचेष्टाभिर्यादृशीभिःसमन्वितौ ॥ स्त्रीपुंसौसमुपेयातां तयोः पुत्रोपितादृशः॥४ ॥ रक्ताधिक्येभवेन्नारीशुक्राधिक्येभवेत्पुमान् ॥ रक्तशुक्रसमेनैवभ्भवतीहनपुंसकम् ॥५॥ रक्तेशुक्रमकाले चपतितंनिष्फलं भवेत् ॥ शुक्रक्षयेनरेषंढेनारीगर्भंदधातिन ॥ ६ ॥ विचार्य्यैवं सुधीः-पश्चात्प्रयोगान्कारयेत्सदा ॥ गर्भार्थंचप्रदातव्यान्मंत्रेणानेनमंत्रितान् ॥७॥ प्रणवःकामराजंचदेवकीसुतसंवदेत् ॥ गोविंदेतिपदंब्रूयाद्वासुदेवपदं ततः ॥८॥ जगत्पते समुच्चार्य्यदेहिमेतनयं ततः ॥ ततो देवपदं चोक्तं त्वामहंशरणं गतः ॥ ९ ॥

अब संतान उत्पत्ति करनेकी रीति लिखते हैं ॥ निर्दोष वीर्यावाला पुरुष अच्छे २ सुगंधिके अतर लेपन लगाकर शास्त्रोक्त दिन देखकर बडे प्यारसे, ऋतुदोषसे शुद्ध हुई स्त्रीको पुत्रकी इच्छा करता हुआ सेवन करे ॥ १ ॥ स्त्रीसेवनविधिसे युक्त पुरुष बाजीकरण योगोंको नित्य सेवन करे और मिसरी मिलाकर नित्य गरम दूध पीये, और ब्राह्मणोंको दान दे और उनका मान करे, फिर चित्तमें आनंदको धारण करना चाहिये ॥ २ ॥ जिस दिन स्त्री रजस्वला हो उस दिन युग्मरात्रियोंमें विषय करनेसे पुत्रकी संतान होती है, और अयुग्म रात्रिमें विषय करनेसे पुत्रीकी संतान होती है। इसी कारणसे बुद्धिमान् पुरुष सर्व वार्ताको विचारकर वाजीकरण द्रव्योंसे वीर्य अधिक करके स्त्रीसे गमन करे ॥ ३ ॥ जैसा आहार और जैसा आचार और जैसी चेष्टाओं से युक्त स्त्री पुरुष भोग करेंगे तो उनके पुत्र भी वैसाही आहार और वैसाही आचार और वैसीही चेष्टावाला होगा ॥ ४ ॥ रजकी अधिकतर गर्भमें होनेसे लडकी होती है और वीर्यकी अधिकता होने से लडका होता है। और रज वीर्य दोनों समान हों तब नपुंसक अर्थात् हीजडा होता है ॥ ५ ॥ रजमें वीर्य पडे या असमय पडे तो वह वीर्य निष्फल हो जाता है गर्भ स्थित नहीं हो और पुरुष धातुहीन हो या नपुंसक हो तब स्त्री गर्भधारण नहीं करती॥ ६ ॥ ऐसे विचारकर बुद्धिमान्को वाजीकरण प्रयोगोंको इस मन्त्रसे मंत्रित करके सेवन करना चाहिये ॥ ७ ॥ मन्त्रका उद्धार करते हैं—प्रथम ओंकार, उसके बाद कामबीज क्लीं, उसके बाद देवकीसुत, उसके बाद गोविंद और, उसके बाद वासुदेव पद देना चाहिये ॥ ८ ॥ और उसके आगे जगत्पते यह पद उच्चारण करना चाहिये, देहि में तनयं यह पद और इससे आगे देव यह पद, उसके बाद त्वामहं शरणं गतः यह पद देना चाहिये। बस मंत्र हो गया। अब समस्तमंत्रका स्वरूप लिखते हैं॥ "ॐ क्लीं देवकीसुत गोंविद वासुदेवजगत्पते। देहि मे तनयं देव त्वामहं शरणं गतः॥" यह मन्त्र है इससे मंत्रित करदेने चाहिये॥ ९ ॥

अष्टोत्तरशतंजप्त्वा औषधं च प्रदापयेत् ।। औषधीग्रहणे मन्त्राः कथ्यंते च मया शुभाः ।। १० ।। गत्वौषधीसमीपंतुमूलेकृत्वासमंबुधः ।। कीलकं खादिरं ग्राह्यंमंत्रेणानेनमंत्रितम् ।। ११ ।। हुंनारायणायस्वाहा प्रणवादिर्नवाक्षरः ।। उत्तराभिमुखोभूत्वावक्ष्यमाणेनसंखनेत् ।। १२ ।। प्रणवोभुवनेशानीयेनत्वांखनतेततः ।। ब्रह्मायेनतुरुद्रोऽथकेशवश्चपदं ततः ।। १३ ।। तेनाहंखनयिष्यामिसिद्धिंदेहिमहौषधि ।। वक्ष्यमाणेनमंत्रेणचोद्धरेदौषधींबुधः ।। १४ ।। सर्वार्थसाधनीस्वाहा प्रणवादिर्नवाक्षरः ।। वक्ष्यमाणेन मंत्रेण प्राशनंकारयेत्सूसुधी ।। १५ ।।

एक सौ आठ १०८ मंत्र पढ़कर औषधी देनी चाहिये औषधीके ग्रहण करनेमें शुभ मंत्रोंको कहते हैं ।। १० ।। प्रथम औषधीके पास जाकर उसकी जडके समीप चारों तरफ समान स्थल करके फिर खैर वृक्षके काष्ठकी एक खूंटी बनवावे इस मंत्रसे मंत्रित करे । और पूजन करके नालाकी डोरी बांधे ।। ११ ।। ॐ हुं नारायणाय स्वाहा । इस नव ९ अक्षर मंत्रसे खदिर कीलकको मंत्रित करके उत्तरकी तरफ मुख करके आगे मंत्र कहेंगे उस मंत्रसे औषधीकी जडको खोदना चाहिये ।। १२ ।। "ॐ ह्रीं येन त्वां खनते ब्रह्मा येन रुद्रोऽथ केशवः ।। तेनाहं खनयिष्यामि सिद्धिं देहि महौषधि ।।" इस मंत्रसे उस औषधीकी जमीन खोदना चाहिये और आगे मंत्र कहेंगे उस मन्त्रसे औषधी पाड़नी चाहिये ।। १३ ।। ।। १४ ।। "ॐ सर्वार्थसाधनी स्वाहा" इसनवाक्षर मन्त्रको १०८ वार जपकर औषधी पाडलेनी चाहिये ।। फिर आगे जो मंत्र कहेंगे उस मंत्रसे औषधी खानी चाहिये ।। १५ ।।

ॐकुमङरजननीयेस्वाहामंत्रोदशाक्षरः ।। लक्ष्मणासंग्रहः कार्यः प्रवृत्तेचोत्तरायणे ।। संपूर्णमासपक्षेतु मागृह्णीयान्महौषधीः ।। १६ ।। चिन्हं तस्याः प्रवक्ष्यामि ज्ञायते च भिषग्जनैः ।। रक्तबिंदुयुतैः पत्रैर्वर्तुलाकृतिभिर्युता ।। १७ ।। पुरुषाकारसंयुक्तैर्लक्ष्मणासानिगद्यते ।। आत्मच्छायांपरित्यज्यगृह्णीयात्पुष्यभेसुधीः ।। १८ ।। प्रणवोहृदयंप्रोच्यबलवर्द्धनिचोच्चरेत् ।। शुक्रवर्द्धनिपुत्रेतिजननीवह्निवल्लभा ।। १९ ।। विंशत्यर्णेनविधिनानिशिखानं प्रदापयेत् ।। नाड्यांतुदक्षिणायांतुवायौवहतिदापयेत् ।। २० ।। ऋतुस्नानानंतरंतुवंध्यापिपुत्रमाप्नुयात् ।। २१ ।। ।।२१।। मृतवत्सातुयानारीदुर्भगाऋतुवर्ज्जिता ।। या सूतेकन्यकावंध्यास्नानंतासांविधीयते ।। २२ ।।

ॐ कुमारजननीये स्वाहा, यह दशाक्षरमंत्रको १०८ वार जपके औषधी

बा. ३

खानी चाहिये ।। अब लक्ष्मणाजड़ीके ग्रहण करनेकी विधि लिखते हैं, उत्तरायण सूर्यप्रवृत्त हो तब लक्ष्मणा जड़ीको ग्रहण करे, मासांतमें और पक्षांतमें ग्रहण करनी नहीं चाहिये ।। १६ ।। अब उसके लक्षण कहते हैं, वैद्यजनोंको जानना चाहिये कि, लक्ष्मणाके पत्तोंपर लालबिंदु होती हैं और गोल पत्ते होते हैं ।। १७ ।। और पुरुषके आकार पत्तोंपर हों, उसको लक्ष्मणाजड़ी कहते हैं, बुद्धिमान् पुरुष अपनी छायाको बचाकर पुष्यनक्षत्रमें, जड़ीको ग्रहण करना चाहिये ।। १८ ।। "ॐ नमो बलवर्द्धनी शुक्रवर्द्धनी पुत्रजननी स्वाहा" ।। १९ ।। इस बीस अक्षरके मंत्रसे मंत्रित करके लक्ष्मणाजड़ीको खूब बारीक पीसके फंकी लेकर गौका दूध ऊपरसे पीये, या दूधमें पीसके छानके पीये; रात्रिको दहिना स्वर चलता हो उस समयमें पीना चाहिये किसी पुस्तकमें "नसिपानं प्रदाप येत्" ऐसा पाठ है, वहांपर ऐसा अर्थ करना–नासिकासे पीनी चाहिये ।। २० ।। ऋतुस्नान किये पीछे स्त्री विधिपूर्वक लक्ष्मणाजड़ीको सेवन करे तो वन्ध्याके भी पुत्र उत्पन्न हो ।। २१ ।। जो स्त्री मृतवत्सा है अर्थात् जिसके बच्चे मरजाते हों और जो स्त्री रजस्वला नहीं होती हो, और जिसके कन्या होती हों अथवा वन्ध्या हो स्त्रियोंको स्नान कराना चाहिये ।। २२ ।।

**अष्टस्यांवाचतुर्दश्यामुपवासपरायणा ।। ऋतौ शुद्धा चतुर्थेन्हि-प्राप्तेसूर्यदिनेऽथवा ।। २३ ।। नद्यास्तुसंगमेकुर्यान्महानद्यांविशेषतः ।। शिवालयेऽऽथवागोष्ठेविविक्तेवागृहांगणे ।। २४ ।। आहूयादौद्विजंशांतं-धर्मज्ञंसत्यशीलिनम् ।। स्नानार्थं शास्त्रवेदे च निपुणं रौद्रकर्मणि ।। २५ ।। ततस्तुमंडपं कुर्याच्चतुरस्रमुदङमुखम् ।। तच्चचंदनमाल्येनगोमयेनानुले-पितम् ।। २६ ।। तन्मध्येश्वेतरजसासंपूर्णंपद्ममालिखेत् ।। मध्येब्जस्यम-हादेवंस्थापयेत्कर्णिकोपरि ।। २७ ।। लिखेद्दलेषु नद्यादींश्चतुर्षुविधिपूर्व-कम् ।। देवींविनायकंचैवकार्तवीर्यंन्महाबलम् ।। २८ ।। इंद्रादिलोकपा-लांश्चदलाष्टसुततोलिखेत् ।। ततः शेषदलेष्वेवस्थापयेत्तत्रपार्थिवान् ।। २९ ।। दधिदुग्धंघृतंपुष्पं धूपं दीपं युगानि च ।। कन्जानां विधिना पद्यात्पुष्पाणि विविधानि च ।। ३० ।।**

अब रुद्रस्नानकी विधि लिखते हैं—अष्टमीको या चतुर्दशीको या रजस्वलाका रज शुद्ध होनेसे चौथे दिन अथवा रविवारको वह स्त्री व्रत धारण करे यह कर्म रजसे शुद्ध होकर करे ।। २३ ।। यह कर्म किस जगह करना चाहिये सो कहते हैं नदियोंका संगम जहां हो वहां करना चाहिये, अथवा गंगाके तटपर या शिवालयमें या गोशालामें या गृहके आंगणमें परंतु अलग हो रास्तामें नहीं हो

इतनी जगह कर्म करना उचित है ।। २४ ।। स्नान करानेके लिये प्रथम ऐसे ब्राह्मण बुलाये कि जो शांत हो धर्मका जाननेवाला हो, सत्यबोलनेवाला हो और शास्त्रमें वेदमें निपुण हो और शिवके पूजनादिक कर्मोमें निपुण हो ऐसे ब्राह्मणकी स्नान करानेके लिये योजना करे ।। २५ ।। फिर उस जगहमें चौकोरमंडप पुराना चाहिये उत्तराभिमुख मण्डपका होना चाहिये फिर गोबरसे लिपाकर चंदनसे पुष्पोंसे सुगंधित करना चाहिये ।। २६ ।। फिर उस मंडपके मध्यमें बालूकी वेदी बनाये वेदीपर गोधूमके चूर्णमें सहस्रदलका कमल लिखे। उस कमलके बीचके केसरोंमें शिवका स्थापन करे ।। २७ ।। फिर उसके उपरांत चार दलोंमें चारों तरफ नंदीश्वरसे आदि लेकर लिखे, एक तरफ नंदीश्वर, दूसरी तरफ पार्वती, तीसरी तरफ गणेशजी, चौथी तरफ कार्तवीर्य यह लिखे ।। २८ ।। और उसके उपरांत आठ दलोंमें इंद्रसे आदि लेकर अष्टलोकपाल लिखे और शेष रहे दलोंमें पार्थिव बनाकर स्थापन करना चाहिये ।। २९ ।। दही, दूध; घृत, फूल, धूप, दीपक, सुपारी, कमलके अनेक प्रकारके फल इनसे पूजन विधान करे ।। ३० ।।

**चतुष्कोणेषुकर्तव्यामखस्तंभविभूषिताः ।। अग्निः कार्यःशुभेकुण्डे-पुष्पपात्रेऽनलेकृते ।। ३१ ।। लवणं सर्पिषायुक्तंघृतेनमधुनासह ।। मान-स्तोकेनजुहुयात्कृतेहोमेनवग्रहे ।। ३२ ।। द्वितीयस्यात्मकार्यस्य कर्त्ता च ब्राह्मणो भवेत् ।। रूद्रंयजेन्मृदाकृत्वासितचंदनर्चचितम् ।। ३३ ।। सित वस्त्रपरीधानंसितमालाविभूषितम् ।। शोभयेत्कङ्कणैः स्वर्णैः कर्णवेष्टचां-गुलीयकैः ।। ३४ ।। मंडपस्य समीपस्थो जपेद्रुद्रं विमत्सरः ।। यावदेका-दशगतंपुनरेवजपेच्चतम् ।। ३५ ।। एवंमंगलवत्कार्यंद्वितीयंमंडपंशुभम् ।। तस्यमध्येतु सानारीष्श्वेतपुष्पैरलंकृता ।। ३६ ।। श्वेतवस्त्रपरीधाना-श्वेतगंधानुलेपिता ।। सुखासनोपविष्टायाआचार्यो महदासनः ।।३७।। अभिषिचेत्ततश्चैतामर्कपत्रपुटाम्बुना ।। चतुःषष्टिऋचाचैवरुद्रेणैकाद-शेनतु ।। ३८ ।। वर्णानांमितिऋचांतासाचतुष्षष्टिसंख्यानामेकादश-त्वंपतितानामियंसंख्या ।।**

चारों कोनोंमें यज्ञस्तंभ बहुत सुंदर करे और बहुत सुन्दर अग्निकुंड करे उसमें कांसी फूलके बर्तनसे अग्नि लाकर स्थापन करे ।। ३१ ।। नमक घृतकी या घृत सहतकी आहुती देकर और प्रथम ग्रहोंकी आहुति देकर पीछे हवन करे ।। ३२ ।। और दूसरा अपना कार्यका करनेवाला ब्राह्मण होना चाहिये वह ब्राह्मण मृत्तिकाका रुद्र बनाके सफेद चन्दनसे पूजन करे ।। ३ ३ ।। सफेद वस्त्र शिवपर चढावे और सफेद फूलोंकी माला चढावे और रुद्रको सोनाके कंकणोंसेकर्णभूषणोंसे अँगूठी

